**संभोग के अंग**

ऋग्वेद में संभोग के निम्नलिखित दस उपाय माने गये हैं —(१) आलिंगन (२) चुम्बन (३) हस्तकर्म (४) नखक्षत (५) सीत्कार (६) प्रहणन (७) संवेशन (८) उपसृप्त (९) औपरिष्टक तथा (१०) नरायित।

काम-शास्त्र में भी लगभग इन्हींको स्वीकार किया गया है। बाभ्रव्य ने काम के सम्बन्ध में 'चतुःषष्ठि' का उल्लेख करते हुए सम्प्रयोग क्रिया के आठ चरण या अंग माने हैं। इनमें से प्रत्येक के आठ-आठ भेद कर इनके ६४ उपाय हुए। काम-शास्त्र की चौंसठ कलाओं के आधार पर इन्हें भी 'चतुःषष्ठि' कहते हैं। बाभ्रव्य और वात्स्यायन के अनुसार संभोग के निम्नलिखित आठ अंग हैं — (१) आलिंगन (२) चुम्बन (३) नखच्छेदन (४) दशनच्छेद (५) संवेशन (६) प्रहणन सीत्कार और विरुत (७) पुरुषायितावरण और (८) औपरिष्टक। कल्याणमल ने अपने 'अनंग रंग' में केशकर्षण का भी उल्लेख किया है।

साहित्य-शास्त्र में संभोग का वर्गीकरण विप्रलंभ के आधार पर किया गया है। विप्रलंभ के चार रूपों के ही अनुरूप संभोग के भी चार रूप (१) पूर्व रागान्तर संभोग (२) मानान्तर संभोग (३) प्रवासानन्तर संभोग और (४) करुण विप्रलंभानन्तर संभोग माने गये हैं। भक्ति-शास्त्र में इन्हें ही थोड़े अन्तर से क्रमशः संक्षिप्त संकीर्ण सम्पूर्ण और समृद्ध संभोग कहा गया है।

संभोग शृंगार के प्रस्तुत अध्ययन में काम-शास्त्र का आधार ही समीचीन होगा किन्तु संभोग को कामशास्त्रीय आठ या दस उपायों में न बाँटकर उसके निम्नलिखित वर्गीकरण का आधार माना जाएगा —

(क) संभोग-पूर्व क्रियाएँ

इसके अन्तर्गत संभोग के पूर्व की जानेवाली समस्त क्रियाएँ आती हैं। आलिंगन चुम्बनादि इसीके अन्तर्गत आते हैं। इस सम्बन्ध में यह ध्यान रखना है कि संभोग-पूर्व क्रियाएं होते हुए भी संभोग में भी इनका प्रयोग होता रहता है।

(ख) संभोग

इसके मुख्य रूप से तीन भेद किए जा सकते हैं। रति विपरीत और रति रूप इसके अन्तर्गत आते हैं।

(ग) सुरतांत

यह संभोग के अवसान का स्वरूप है। इसमें संभोग प्रभाव का वर्णन रहता है। जिस प्रकार संभोग-पूर्व क्रियाएँ संभोग की सम्पन्नता की दृष्टि से उसका अंग हैं उसी प्रकार सुरतांत भी सफल संभोग का प्रभाव और उसका अभिन्न अंग है।

(घ) हास विलास

इसके अन्तर्गत मिलन की स्थिति में नायक-नायिका के हास-परिहास क्रीड़ा शृंगार आदि आते हैं।

(ङ) संभोग का साहित्य-शास्त्रीय रूप

इसके अन्तर्गत साहित्य-शास्त्रियों द्वारा मान्य रूप आता है।

इसी वर्गीकरण के आधार पर भक्ति शृंगार में उपलब्ध संभोग-शृंगार का रूप प्रस्तुत किया जा रहा है।

संभोग का स्वरूप पीड़ा और आनन्द

संभोग मूल रूप में आनन्ददायक है किन्तु यदि हम इसकी क्रियाओं पर दृष्टिपात करें तो वे मूल रूप में पीड़ात्मक हैं। *आलिंगन चुम्बन नख-दंत क्षत* प्रहनन संवेशन आदि सभी में पीड़ा का अंश है। संभोग में इन पीड़ात्मक क्रियाओं की स्वीकृति क्यों है?

संभोग में पीड़ा की स्वीकृति को समझने के लिए हमें पशु-जगत की प्रणय केलि का अवलोकन करना होगा। पशु-जगत में प्रणय केलि केलि ही है जिसका प्रारम्भ 'रति' से होता है। यह केलि अवसर रण का रूप धारण कर लेती है। पशुवर्ग में मादा अधिकतम शक्तिशाली नर की होती है। शक्तिशाली नर अपने वर्ग के अन्य नरों को अपनी शक्ति के प्रदर्शन द्वारा दबाकर उस वर्ग की सभी मादाओं का उपभोग करता है। जब कभी कोई अन्य नर उसकी प्रतिद्वंद्विता करता है तो उसे पुनः अपनी शक्ति का युद्ध के माध्यम से प्रदर्शन करना पड़ता है। जो विजयी होता है वही यूथ-पति होता है तथा सभी मादाओं पर उसका अधिकार होता है। शक्तिशाली नर को भी अवसर धान्य को प्राप्त करने के लिए उस पर भी बल-प्रयोग करना पड़ता है। इस रूप में संभोग बलात्कार रहा होगा। इसके उपरान्त संभोग द्वारा प्राप्त आनन्द का सम्बन्ध बलात्कार या शक्ति-प्रदर्शन से हो गया होगा जिसके कारण बलात्कार की कष्टप्रद क्रियाएं तादात्म्य के द्वारा आनन्ददायक हो गई होंगी।

मानव-जगत में भी प्रारम्भ में स्थिति इससे भिन्न न रही होगी। विजेता विजित कबीले की सभी स्त्रियों को अपने अधिकार में करके उनका उपभोग करता होगा। इसमें भी उसे बल प्रयोग करना पड़ता होगा। धीरे धीरे शक्ति का आकर्षण और बल प्रयोग द्वारा आत्म-समर्पण भी परम्परा-सी बन गई होगी। कालान्तर में बलात्कार के पीड़ात्मक रूप से तथा संभोग जनित आनन्द से तादात्म्य हो गया होगा। इस तादात्म्य के कारण ही पीड़ा-संभोग का अनिवार्य अंग और उसको बढ़ानेवाली बन गई होगी।

है। जब तक प्रेमी स्त्री की दोनों भूखों को तृप्त नहीं कर सकता, तब तक वह उसे पूर्णतः सुखी नहीं रख सकता है।

पीड़ा द्वारा आनन्दानुभूति के पीछे नारी का शारीरिक गठन भी एक कारण है। स्त्री-योनि का अभ्यन्तर लगभग सभी प्रकार की स्पर्श-नाड़ियों से विहीन है। किंसे ने अपनी रिपोर्ट में इस पर विस्तृत रूप से विचार किया है। उनके अनुसार इस अभाव के कारण ही स्त्री संभोग में पीड़ा की चाह करती है। यह पीड़ा उसकी कामान्धता की वर्द्धक है। संसार के विभिन्न देशों में विलासवर्द्धक रूप में अनेक कृत्रिम प्रसाधनों का प्रचलन इसी कारण से सदा से होता आया है। इनका प्रयोग यह सिद्ध करता है कि ये स्त्री का काम-वर्द्धन करते हैं। यह निश्चित है कि कामोत्तेजना के अभाव में इनका प्रयोग पीड़ा जनक ही होगा पर उसकी उपस्थिति में ये पीड़ा जनक होते हुए भी सुखद हो जाते हैं।

**प्रथम समागम और रति-भय**

उपर्युक्त कामात्मक पीड़ा एक सीमा ही तक ग्राह्य है। स्त्री इस पीड़ा की चाह उसी सीमा तक करना चाहती है जहाँ तक वह असह्य न हो। कामान्धता में वह बड़ी मात्रा में सह्य होती है। यही कारण है कि प्रथम समागम के अवसर पर रति-सुख में पीड़ा ही अधिक होती है जिससे भय करना स्वाभाविक है। धीरे धीरे अभ्यास परिचय और सहवास-सुख के अनुभव से वह न केवल इस पीड़ा को सहन करने में समर्थ हो जाती है बल्कि स्वयं उसकी इच्छा भी करने लगती है।

**पीड़ा की सीमा**

पीड़ित करने और होने की यह इच्छा स्वाभाविक है। इस पीड़ा को पुरुष एक सीमा में प्रदान करता है और आनन्द की भूमिका रूप में स्त्री स्वीकार करती है। सीमातीत होने पर यह आनन्ददायक नहीं रह जाती है। यद्यपि रति-सुख के लिए इसे स्त्री स्वीकार कर सकती है। पीड़ा की यह सीमा सुनिश्चित नहीं है तथा प्रेम की प्रगाढ़ता के अनुरूप न्यूनाधिक होती रहती है। सीमातीत होने पर यह प्रेम की नाशक है क्योंकि यद्यपि स्त्री यह चाहती है कि उसकी इच्छा के विरुद्ध अनेक क्रियाएँ की जाएँ अथवा पीड़ा दी जाए पर इस गहन सुख में आनन्द की ही चाह है। जो पुरुष यह नहीं जानता है वह प्रेम को नहीं जानता है।

**पीड़ा के आनन्ददायक होने का मनोवैज्ञानिक कारण**

पीड़ा कामोत्तेजना में सहायक होती है। संक्षेप में इसका मनोवैज्ञानिक

कारण यह है कि पीड़ा सभी मनोवेगों को उत्तेजित करनेवाली होती है और कामोत्तेजना इसका अपवाद नहीं है।

भय और क्रोध दो मूल मनोवेग हैं और इनसे कोई मुक्त नहीं है। जीवन की रक्षा के लिए दोनों ही आवश्यक और महत्त्वपूर्ण हैं। दोनों ही का संबंध मानव की काम भावना से है। प्रणय-केलि तो मूलतः युद्ध है जिसमें दोनों मनोवेगों का स्थान है। पुरुष स्त्री पर अधिकार करने तथा उसको संतोष देने में सामान्यतः उन्हीं विधियों का उपयोग करता है जिनके द्वारा वह शत्रुओं पर अधिकार करता है। स्त्री पक्ष की प्रणय-केलि में यह भय मनोमुग्धकारी रूप में प्रकट होता है। लज्जा इसी भय का एक सरल रूप है। पुरुष की शक्ति इस लज्जा रूपी भय को नष्ट कर पुरस्कार स्वरूप प्रेम प्राप्त करता है। अतएव जिस क्षण यह भय और शक्ति काम के अंतर्गत आने लगते हैं उसी क्षण से मस्तिष्क प्रभावित होना प्रारंभ हो जाता है और स्त्री-पुरुष को कामोत्तेजना के लिए प्रभावित करने लगते हैं।

हिर्न ने अपनी पुस्तक 'कला की उत्पत्ति' में 'पीड़ा के आनन्दोपभोग' नामक अध्याय में बतलाया है कि क्रोध मूल रूप में एक क्रियात्मक मनोवेग है और शीघ्र ही आनन्ददायक हो जाता है। भय प्रारंभ में विषिल तथा दुखद होता है पर उसके मूल की भावना के नष्ट होते ही वह आनन्ददायक हो जाता है और कभी-कभी उसकी चाह तक होने लगती है।

दूसरे में क्रोध का प्रकोप देखकर आनन्द मिलता है। स्त्रियों को इस स्थिति में अधिक आनन्दानुभूति होती है। फेरी ने एक ऐसी स्त्री का उल्लेख किया है जो कि संभोग-सुख के लिए अपने पति को क्रुद्ध कर दिया करती थी। इस विधि से प्राप्त आनन्द की चर्चा उसने अपनी एक सखी से भी की तथा उसे भी ऐसा ही करने की सलाह दी थी।

उपर्युक्त के आधार पर हम कह सकते हैं कि पीड़ा प्रणय-केलि का अंग है। यह स्वयं आनन्ददायक नहीं है किन्तु एक सीमा के अन्दर कामोत्तेजना को प्रगाढ़ करने के कारण आनन्ददायक हो जाती है। पीड़ा एक साधनमात्र है जो क्रियाशील को बढ़ाकर तथा अन्य मनोवेगों को उत्पन्न कर उन्हें काम भावना की ओर प्रवाहित कर देती है और इस प्रकार आनन्द की उत्पादक होती है।

संयोग और वियोग दोनों ही रूपों में पीड़ा का महत्त्वपूर्ण स्थान है पर दोनों के स्वरूपों में यथेष्ट अंतर है। संयोग में पीड़ा का रूप स्थूल दैहिक और कामानन्द का वर्द्धक है। वियोग में यह सूक्ष्म है। आनन्ददायक यह दोनों ही में है। इसीलिए हम विरह-जन्य कष्ट को कभी भी छोड़ना नहीं चाहते हैं।

संभोग के स्वरूप की इस चर्चा के उपरांत भक्ति शृंगार में उपलब्ध संभोग-वर्णन का अध्ययन समीचीन होगा।

इस आलिंगन का संकेत सूर में उपलब्ध है। मदमाती गोपियाँ जब यशोदा को उलाहना देने आती हैं उस समय कृष्ण कहते हैं कि बल से मुझे बुलाकर ये मेरा आलिंगन करती हैं और मेरे हाथों को अपनी चोली पर रखकर स्वयं उसे फाड़ डालती हैं। संभावना यह है कि काम-कला विशारद कृष्ण गोपियों का आलिंगन प्राप्त कर स्वयं उसका उत्तर देते हों और गोपियों का आलिंगन करते हों जिससे उनकी चोली फट जाती है। यह संकेत निम्नलिखित पद में है —

झूठेहि मोहिं लगावति ग्वारि ।
खेलत तें मोहिं बोल लियो इहिं दोउ भुज भरि दीन्हीं अँकवारि ।
मेरे कर अपने उर धारति आपुन ही चोली धरि फारि । आदि
(सूर ९२१)

(३) अपविद्धक आलिंगन

इसमें केवल नायिका ही सक्रिय भाग लेती है नायक निष्क्रिय रहता है। सूर में इसका भी उदाहरण है। कोई गोपी कृष्ण के रूप पर मुग्ध होकर उनका आलिंगन करती है। शिशु कृष्ण तत्काल बारह वर्ष के किशोर हो जाते हैं और फिर बाद में शिशुरूप धारण कर लेते हैं। इस प्रकार सक्रिय केवल ग्वालिन रहती है और यह आलिंगन अपविद्धक की कोटि में आ जाता है —

गए स्याम तिहिं ग्वालिन कैं घर ।
देखी जाइ मथति दधि ठाढ़ी आपु लगे खेलन द्वारे पर ।
फिरि चितई हरि दृष्टि परे जब, बोलि लए हरुएँ सुनें पर ।
लिए लगाइ कठिन कुच कैं बिच, गाढ़ें चाँपि रही अपनें कर ।
उमँगि अंग अँगिया उर दरकी सुधि बिसरी तन की तिहिं औसर ।
तब भए स्याम बरस द्वादस के रीझे जुवती की छबि पर ।
मन हरि लियो तनक में ह्वै गए बैसे रहो सिसु रूप मनोहर ।
आनँद मैं सुख भरति स्याम कौं सूरज प्रभु रति-पति नागर बर ॥
(सूर, ९१९)

(४) लतावेष्टित आलिंगन

यह आलिंगन नायिका करती है। यह वृक्ष पर लिपटी हुई लता की भाँति नायिका द्वारा नायक का आलिंगन है। राधा-कृष्ण के संयोग में स्थल-स्थल पर उनके आलिंगन की उपमा तमाल वृक्ष से लिपटी लता द्वारा दी गई है। इस प्रकार के सभी आलिंगन लतावेष्टित आलिंगन के अंतर्गत आयेंगे। यथा—

किसोरी अंग-अंग भेंटी स्यामहिं ।
कनक तमाल तरुन भुज साखा लपटि मिली ज्यौं दामहिं ॥
मरकत एक लता गिरि उपज सोउ दीन्हें कनकामहिं ।
कछुक स्यामता स्यामल गिरि की छाई कनक धरामहिं ॥ आदि
(सूर १७५८)

तथा

रसना जुगल रस-निधि बोल ।
कनक बेलि तमाल अरुझी सुभुज बंध अमोल ॥
(सूर, २०५०)

(५) तिल-तंडुलक और क्षीर-नीरक

प्राप्त प्रसंगों में इन दोनों प्रकार के आलिंगनों को अलग-अलग करना सरल नहीं है। इन आलिंगनों का संकेत मरकत-कंचन, घन-दामिनी या घी-शक्कर के संयोग से किया गया है। कवि व्यास का इस आलिंगन का एक उदाहरण दिया जा रहा है —

निरखि सखि स्यामा बिहरति पिय सों ।
मुख महँ अधर, बाहु बाहुन महँ बिहरत नाहीं कुच कुच हिय सों ॥
लट में लट, पट में पट अरुझे, तन में तन मन में मन हिय सों ।
मिलि बिछुरी न 'व्यास' की स्वामिनि ज्यौंव बाँह मिलि पिय सों ॥
(व्यास, ५७६)

उपर्युक्त भेदों के अतिरिक्त स्तनालिंगन ललाटिका वृक्षाधिरूढ़क आदि आलिंगनों का संकेत भी मिलता है। आलिंगनों का यह संकेत कृष्णाश्रयी शाखा के सूर में सबसे अधिक है। सूफी-साहित्य तथा अन्य कृष्ण भक्तों के साहित्य में इसका अधिक विस्तार नहीं है। ज्ञान तथा रामाश्रयी शाखा में इसका नितान्त अभाव है।

(६) चुम्बन

चुम्बन का स्वरूप पशुओं में भी प्राप्त है, यद्यपि यह निश्चित रूप से कहना सम्भव नहीं है कि इनके मूल में स्नेह का प्रदर्शन है या काम। मोरों, पक्षियों आदि में विशेष किसी के प्रति इस प्रकार की प्रेम-क्रिया देखी जाती है। कुत्तों का मुँह चाटना और दाँतों से धीरे धीरे काटना मानव-चुम्बन से मिलते जुलनेवाली ही क्रिया है।

मानव द्वारा प्रयुक्त चुम्बन में स्पर्श एवं घ्राण-सुख—दोनों का ही प्रयोग होता है।

### चुम्बन का मनोवैज्ञानिक कारण

किसी भी वस्तु को चूसने की इच्छा मानव में स्वाभाविक है। शिशु किसी भी वस्तु को पाते ही उसे मुँह में ले जाना चाहता है। संभव है कि इसके मूल में स्तन-पान की भावना हो। ऐसा देखा गया है कि बच्चे वस्तुओं को ही मुख में नहीं रखते हैं बल्कि जिन प्राणी को वे प्यार करते हैं उनके विभिन्न अंगों को चाटना भी चाहते हैं। संभव है कि इस भावना का विकास माता के चाटकर प्यार करने से हुआ हो। इस चाटने की क्रिया से बालक के मन में यह मनोभावना बन जाती है कि चाटना और सुख का परस्पर सम्बन्ध है। कुछ मनोवैज्ञानिकों का विचार है कि माता चाटने से प्राप्त होनेवाले स्वानुभूत आनन्द को शिशु को भी प्राप्त कराना चाहती है। इस चाटने में त्वचा का स्वस्थ घर्षण होता है जिससे गुदगुदी और आनन्द प्राप्त होता है। ऐसा अनुमान है कि बच्चे के बचपन में ऐसी बनी हुई भावना युवावस्था में तीव्र कामोत्तेजना की स्थिति में पुनः प्रकट हो जाती है।

चुम्बन और घ्राण का निकट का सम्बन्ध है। गाल मुख या ललाट को सूँघ कर प्रेम का प्रदर्शन किया जा सकता है। भारत में छोटों का ललाट सूँघ कर प्रेम व्यक्त करने की परम्परा थी। एस्किमोवासी मैथुन के समय चुम्बन के स्थान पर नाक रगड़ते हैं और जीभ से एक-दूसरे का मुख चाटते हैं। आज सामान्यतः चुम्बन में घ्राण का स्थान गौण हो गया है।

आजकल चुम्बन का सामान्य अर्थ ओठों द्वारा प्रिय के किसी भी अंग का हल्का या गहरा स्पर्श है। प्रगाढ़ता के साथ-साथ ओठों का प्रयोग अधिकाधिक होता जाता है और सामान्य स्पर्श से बढ़कर उस अंग का ओठों द्वारा दबाना चूसना और कभी-कभी नोचना तक होता है। इसके प्रयोग में केवल ओठ ओठ और जिह्वा तथा ओठ जिह्वा और दाँत तीनों का उपयोग हो सकता है। चुम्बन के कोमल रूप में केवल स्पर्श सुख है। प्रगाढ़ावस्था में पीड़ा का भी प्रवेश हो जाता है।

प्रिय का प्रत्येक अंग चुम्बनीय होता है किन्तु कोमल रोमांचयुक्त एवं गुदगुदी उत्पन्न करनेवाले अंग अधिक चूमे जाते हैं। ऐसे अंग मस्तक कच कपोल नैन अधर स्तन जिह्वा आदि हैं।

वात्स्यायन ने चुम्बन की अनेकानेक विधियाँ तथा अनेकानेक भेद बतलाए हैं। उन्होंने चुम्बन-द्यूत का भी उल्लेख किया है।

### भक्ति-शृंगार में चुम्बन का उल्लेख

भक्ति-काव्य में संभोग के अंग रूप में चुम्बन का निरन्तर उल्लेख है। आलिंगन का जहाँ जहाँ वर्णन किया गया है उसीके साथ-साथ चुम्बन का भी

कृष्ण भक्त कवियों में यद्यपि चुम्बन के काम-शास्त्रीय रूप नहीं मिलते हैं किन्तु उनके स्थान पर कुछ अन्य रूप प्राप्त हैं। ये नेत्र चुम्बन, कपोल-चुम्बन, स्तन ग्रहण कर चुम्बन और पाणिग्रहण कर चुम्बन हैं। इनमें से प्रत्येक के एक-एक उदाहरण नीचे दिये जा रहे हैं —

**नेत्र-चुम्बन**

नेत्र चुम्बन का ज्ञान नायिका के नेत्रों पर प्रिय के अधरों पर लगी पीक के द्वारा होता है। कवि व्यास का एक ऐसा पद है —

देखि सखी प्रीतम सुख नैन दोऊ जन।
बिथुरी अलक पीक-पलक खंडित अधर,
मंडित गंड शिथिल-बसन और साँवरे तन ॥

(व्यास ११६)

**कपोल-चुम्बन**

नेत्र चुम्बन की ही भाँति कपोल पर पीक देखकर कपोल-चुम्बन का ज्ञान होता है। सूर का एक ऐसा पद निम्नलिखित है —

लालन जी रति मानी जानी कहे देत नना रंग-भोए।
[illegible] कहहिं [illegible] मानहुँ मीन मधुकर घोए।
पीक कपोलनि तरिवन के ढिग [illegible] छबि घोए।
सूरदास प्रभु छबि पर रीझे, जानति हौं मिलि नैकु न सोए।

(सूर, १२८१)

**स्तनग्रहण पूर्वक चुम्बन**

स्तनग्रहण पूर्वक चुम्बन का उल्लेख सूर, कुम्भनदास और व्यास तीनों ही कवियों ने किया है। कृष्ण कभी राधा के उरोजों को पकड़कर चुम्बन देते हैं और कभी राधा से स्तनग्रहण कर चुम्बन लेने की अनुमति माँगते हैं। उपर्युक्त से सम्बन्धित कुछ पद नीचे दिए जा रहे हैं —

बहु छबि संग बिहारत स्याम।
कबहुँक चुम्बन देत उरज धरि अति सकुचति तनु बाम ॥
[illegible] प्यारी [illegible] भए पिय ऐसे ॥ आदि

(सूर १२४१)

तथा

राधा के सम पीछे कुंज-सदन में सहचरी सबै मिलि द्वारें ठाढ़ी।
नन्दनन्दन कुँवर वृषभान तनया सों करत केलि में [illegible] बाढ़ी ॥

पिया अंग-अंग सों लपटाई स्यामघन तिय अंग-अंग सों लपटाई स्यामा ।
दोऊ कर सों कर परसि कपोल अति प्रेम सों कियो चुम्बन अभिरामा ॥

(कुंभनदास, १०१)

तथा

पीन पयोधर दै मेरी धीमें ।
अधर-सुधा मधु प्याइ जिवावहु बिरहु रोग बस छीन ।
खोली चोवा चोली के बंद लोचन दै भामीन ।
कुच गहि चुम्बन-दान लग है चरन कमल-रज लीजै ॥
उरजें उर अ नयन के उर में मिलन व स्याम नवीन ।
व्यास स्वामिनी सुनि रति-रसिका पोवत मोहन-मीने ॥

(व्यास २११)

केशग्रहण पूर्वक चुम्बन

इस प्रकार के चुम्बन का उल्लेख केवल व्यासजी ने किया है। विद्यापति में भी इसका उल्लेख है। उसके उदाहरण निम्नलिखित हैं —

गोरी-गोपाल लाल बिहरत बनवासी ।
सघन कुंज तिमिर पुंज हरत करत हाँसी ॥
× × ×
कच धरि हरि चुम्बन करि, भुजन बीच गाँसी ।
कर अंचल अंचल अति हित की निजु दासी ॥ आदि ।

(व्यास २८०)

विद्यापति की पंक्तियाँ निम्नलिखित हैं —

प्रथमहि हाथ पयोधर लागु ।
पुनके अधरे मनोभव जागु ।
× × ×
चान्दिल अधर अधर मधु पीबे । आदि ।

(विद्यापति, ७१)

मधु-पान

राग-वृद्धि की अवस्था में अधरों से सम्यग् वेग संपर्दन करने का नाम निपीडन कहते हैं। इसी के उत्तर रूप जिसमें त्वचा क्षत हो जाती है का अधरपीडन या मधु-पान कहते हैं।

कामशास्त्र के अनुसार चंड-मण्ड वेग वाले पुरुषों को प्रत्येक समागम में इसका प्रयोग नहीं करना चाहिए। केवल प्रथम संगमेच्छा की नवयौवनियों से

कृष्ण भक्त कवियों में यद्यपि चुम्बन के काम-शास्त्रीय रूप नहीं मिलते हैं, किन्तु उनके स्थान पर कुछ अन्य रूप प्राप्त हैं। ये नेत्र चुम्बन, कपोल-चुम्बन, स्तन ग्रहण कर चुम्बन और आलिंगन-ग्रहण कर चुम्बन हैं। इनमें से प्रत्येक के एक-एक उदाहरण नीचे दिये जा रहे हैं —

**नेत्र-चुम्बन**

नेत्र चुम्बन का ज्ञान नायिका के नेत्रों पर प्रिय के अधरों पर लगी पीक के द्वारा होता है। कवि व्यास का एक ऐसा पद है —

देखि सखी आँखिन सुख नैन दोऊ धाम।
बिथुरी-अलक पीक-पलक खंडित-अधर
मंडित गंड सिथिल-बसन गौर साँवरे तन ॥

(व्यास, ११६)

**कपोल-चुम्बन**

नेत्र-चुम्बन की ही भाँति कपोल पर पीक देखकर कपोल-चुम्बन का ज्ञान होता है। सूर का एक ऐसा पद निम्नलिखित है —

लालन सों रति मानी जानी कहै देत नख रंग भीए।
बचन बनाय कतहिं दुरावति आगहिं पीक महावर धोए।
पीक कपोलनि तरिवन के ढिग झलमलाति मोतिनि छबि भोए।
सूरदास प्रभु छबि पर रीझे, जागति हौं निसि नेकु न सोए।

(सूर १२८१)

**स्तनग्रहण पूर्वक चुम्बन**

स्तनग्रहण पूर्वक चुम्बन का उल्लेख सूर, कुम्भनदास और व्यास तीनों ही कवियों ने किया है। कृष्ण कभी राधा के उरोजों को ग्रहणकर चुम्बन देते हैं और कभी राधा से स्तनग्रहण कर चुम्बन लेने की अनुमति माँगते हैं। उपर्युक्त से सम्बन्धित कुछ पद नीचे दिए जा रहे हैं —

बहु छबि धाम बिहारत स्याम।
कबहुँक चुम्बन देत उरज धरि अति सकुचति तनु बाम ॥
सनमुख नैन न जोरति प्यारी निलज भए पिय ऐसे ॥ आदि

(सूर, १२४१)

तथा

राधा के सम पीछे कुंज-सदन में सहचरी सब मिलि ठाढ़ी।
नन्दनन्दन कुँवर वृषभानु तनया सों करत केलि में रुचि बाढ़ी ॥

पिया भुज-दंड सों लपटाई स्यामघन प्रिय भुज-भुज सों लपटाई स्यामा ।
ठोड़ी कर सों कर परसि कपोल अति प्रेम सों कियो चुम्बन अभिरामा ॥

(कुंभनदास १०१)

तथा

पीन पयोधर पै मेरी बीनें ।
अधर-सुधा मधु प्याइ जिवावहु विरह रोग वस हीनें ।
चोली खोलत चोली के बंद खोलत है आपोनें ।
कुच गहि चुम्बन-दान देत है, चरन कमल-रज लीनें ॥
अपनें प्रेम नयन के पट में मिलत हैं स्याम नवीन ।
व्यास स्वामिनी सुनि रति-ललिता खोलत मोहन-मीन ॥

(व्यास २१६)

केशग्रहण पूर्वक चुम्बन

इस प्रकार के चुम्बन का उल्लेख केवल व्यासजी ने किया है। विद्यापति में भी इसका उल्लेख है। उसके उदाहरण निम्नलिखित हैं —

मोरे-गोपाल लाल विहरत वनवासी ।
चपल कुंज तिमिर पुंज हरत, करत हाँसी ॥
× × ×
कच धरि हर चुम्बन हरि भुजन बीच गाँसी ।
कर चपल चपल अति हित की मिथु रासी ॥ आदि ।

(व्यास २८०)

विद्यापति की पंक्तियाँ निम्नलिखित हैं —

प्रथमहि हाथ पयोधर लागु ।
पुलके प्रमोदे मनोभव जागु ।
× × ×
कामिनि करइ अधर मधु पीवै । आदि ।

(विद्यापति ७२)

नख-क्षत

राग-वृद्धि की अवस्था में नखाग्रों से सम्यक् वेग संघर्षण करने को नख विलेखन कहते हैं। इनसे जब रूप विषम रेखा अंकित हो जाती है उसे नखच्छेदन या नख-क्षत कहते हैं।

कामशास्त्र के अनुसार मंद-मध्य वेग वाले पुरुषों को प्रत्येक समागम में इसका प्रयोग नहीं करना चाहिए। केवल प्रथम मैथुनेच्छा की परिस्थितियों में

कृष्ण-काव्य में भी वेश-कर्षण तथा केशों के शिथिल होने का यथेष्ट उल्लेख है —

बन बिहरत वृषभानु किशोरी ।
कुसुम-पुंज कमनीय कुंज कमनीय स्याम-संग गोरी ॥
× × ×
केस करषि आवेस अधर खंडित अंचल झकझोरी ।
रति विपरीति पीत पट स्यामहिं पहिराई चूनरि गोरी ॥
(व्यास १७१)

तथा

रति रस कलित विलास हास रँग भीने हो ।
कोऊ सुन्दर नारि के लगाए भाल ॥
× × ×
चाल शिथिल भुज शिथिल माल ।
रति सुख शिथिल कपोल ।
केश शिथिल वर वेश शिथिल ।
क्रम क्रम शिथिल सिरात ॥ (गोविंद स्वामी २५६)

संभोग पूर्व की इन क्रियाओं से स्पष्ट है कि भक्ति-शृंगार में संभोग का यह पक्ष अछूता नहीं है । भक्त-गण इनके महत्त्व से परिचित थे और उन्होंने सफल संभोग की भूमिका-रूप में इसे स्वीकार किया है ।

(ख) संभोग

प्रेम की चरम परिणति संभोग है । यही प्रेम का साध्य है । इसीमें प्रेमी प्रेमिका की शारीरिक और मानसिक दोनों ही धरातलों पर अभिन्नता होती है । प्रेम की उच्च भूमि में जब प्रेमी-प्रेमिका समस्त विधि निषेधों को त्याग कर एक-दूसरे को अपना तन और मन समर्पित करते हैं तभी संभोग सफल होता है । इस सफलता के लिए आवश्यक है कि नायक-नायिका दोनों ही इस कर्म के लिए तैयार हों इसमें रुचि रखते हों तथा यथासंभव सक्रिय सहयोग प्रदान करें । इस सक्रिय सहयोग को प्राप्त करने में संभोग पूर्व क्रियाएं सहायक होती हैं । इसी लिए उनका इतना महत्त्व है । नवोढ़ा का समर्पण प्राप्त करना कठिन है पर उससे भी कठिन उसका सक्रिय सहयोग प्राप्त करना है । लज्जा नवीनता अनभिज्ञता भय आदि अनेक कारण उसके प्रथम मिलन के पूर्व सहयोग को असंभव बना देते हैं । इसी कारण से नन्ददास ने 'रसमंजरी' में कहा है —

जो परस कौं कर चिर कर सो नवोढ़ा बाला परम ।

जिस प्रकार से हथेली पर पारे को स्थिर करना कठिन है इसी प्रकार नवोढ़ा बाला का सक्रिय सहयोग प्राप्त करना कठिन है ।

रतिभय

नवोढा की रति में यद्यपि पूर्णता नहीं है किन्तु उसकी लज्जा उसका 'न-न' करना उसका भय यह सभी रसिकों को अत्यंत प्रिय रहे हैं। फिर भी इसका विशेष उल्लेख कृष्ण भक्त कवियों ने नहीं किया है। इसका कारण राधा का रति-नागरी रूप है। वे नवोढ़ा रूप में चित्रित ही नहीं हैं। काम-कला विशारदा राधा प्रारम्भ से ही संपूर्ण संभोग करती हैं। इसका अपवाद विद्यापति का काव्य है। उन्होंने नवोढ़ा के इस रति भय का अनेक पदों में सुन्दर चित्रण किया है। विद्यापति एक पद में ऐसी नायिका का चित्रण निम्नलिखित रूप में करते हैं —

'एक तो (नायिका) बलहीना उस पर भी अल्पवयसी हाथ धरते ही कोटि अनुनय करती है। भय से नाम से हृदय कम्पायमान होता है मानो हाथी के (पैरों) तले मृणाल पड़ गया हो। आँखों में आँसू भरकर 'ना-ना' कहती है मानो सिंह के भय से हरिणी के प्राण काँपते हों। (नायक ने) कौशल से कुच-कोरक हाथ में ले लिया। (नायिका का) मुख देखने से स्त्री-वध का संदेह हुआ। विलासिनी छोटी और कन्हाई युवा कुतूहली मदन-बाधा नहीं सुनता। विद्यापति कहते हैं मुरारि सुन ! अनिश्चित बल प्रयोग से नारी नहीं बचती'।"

प्रेमाश्रयी काव्यों में सोहागरात के समय नायिका के इस भय का उल्लेख है। चित्रावली ने इस भय का सुन्दर वर्णन उसमान ने किया है। वे कहते हैं प्रथम समागम में बाला डरती है। किसी भी प्रकार आगे पैर नहीं बढ़ाती। मत्त हस्तिनी के समान चित्रावली है और उसकी कुछ सखियाँ मतवाली हथिनी के पट्ठे के सदृश हैं किन्तु उनके पैरों में लज्जा रूपी अर्गला पड़ गई है। वह छलकर और छल करती किन्तु सखियाँ उसे पकड़ ले-ले कर बढ़ा रही हैं। और जबरदस्ती वह सेज के पास गई, किन्तु भय के कारण पाटी से आगे नहीं बढ़ती है। चतुर सखियाँ उसे बहलाती और समझाती हैं किन्तु सेज-सरिता को चित्रावली छूती भी नहीं है।" (४११) पद्मावत में अपने भय का उल्लेख पद्मावती स्वयं सखियों से करती है। वह कहती है 'उनके बाँह पकड़ने के समय मैं क्या कहूँगी ? प्रेम से मैं अनभिज्ञ हूँ। मैं अभी बालिका हूँ और पति तरुण। सेज पर चढ़ने पर न जाने क्या होगा ? उसकी अनुभवी सखियाँ उसे सांत्वना देते हुए कहती हैं 'जब तक मिलन नहीं होता है तभी तक भय है। क्या कभी भ्रमर के बोझ से भी डाली टूटती है। (३० ३ १)

**प्रिय मिलन के लिए शृंगार**

शृंगार की रीति ही निराली है। जिस संयोग में स्त्री-पुरुष को समस्त लज्जा का परित्याग कर वस्त्रविहीन होना पड़ता है उसीके लिए नायक और विशेष रूप से नायिका सुन्दरतम वस्त्रों से सजाई जाती है। जिस शृंगार में प्रत्येक प्रकार का आभूषण बाधक होता है, जो टूटते हैं उतारे जाते हैं उन्हीं आभूषणों से नायिका का शृंगार होता है। इसका एक कारण है। संयोग के लिए कामोद्दीपन में ये विशेष सहायक हैं। इनका तोड़ने में हटाने में काम की जो वृद्धि होती है वह व्यक्त नहीं की जा सकती है। फिर अपने सौंदर्य को बढ़ाने तथा प्रिय को सुन्दरतम रूप में अपने को समर्पित करने की चाह भी इसके पीछे है। शृंगार न केवल कामोद्दीपन ही करता है बल्कि स्त्री-पुरुष के आकर्षण को प्रभावशाली भी करता है। अनेक काम शास्त्रियों का मत है कि प्रेम और आकर्षण के स्थायित्व के ये नित नूतन शृंगार अत्यावश्यक है।

अपने को सुन्दरतम रूप में प्रिय को समर्पित करने की इच्छा नव वधू में भी होती है। सामाजिक शिष्टाचार के कारण वह अपना शृंगार नहीं कर सकती है। किन्तु इसके महत्व के कारण ही सोहागरात के दिन वधू के शृंगार की परम्परा है। यह शृंगार उसकी सखियाँ अथवा जिठानी आदि करती हैं।

वधू के इस शृंगार का वर्णन प्रेमाश्रयी काव्य में ही संभव है जहाँ नायिका का विवाह होता है। पद्मावत में पद्मावती तथा चित्रावली में कौलावती के इस शृंगार का वर्णन है। पद्मावती के इस शृंगार का वर्णन जायसी ने इस प्रकार किया है —

सखियों ने सर्वप्रथम स्नान करा कर सुन्दर पीतल वस्त्र पहनाए। मांग सँवारकर उसमें सौभाग्य चिह्न सेंदुर भरा। मस्तक पर सुन्दर टीका नैनों में अंजन कानों में कुण्डल और नाक में फूल पहनाए। पद्मावती ने पान खाया तथा गले कण्ठाई कटि तथा चरणों आदि शृंगार के बारह स्थानों पर बारह गहने पहने और सोलहों शृंगार किया। उसका उस समय का रूप अवर्णनीय है। ऐसा शृंगार कर पद्मावती प्रिय से मिलने गई। (२९६ ३००)

राधा के सम्बन्ध में सखियों द्वारा इस शृंगार का स्थान ही नहीं है। राधा चतुर है तथा अपने प्रेम को सखियों से छिपा कर रखती है। इसलिए वह अपना शृंगार स्वयं करती है। इस शृंगार का सूर का एक पद नीचे दिया जा रहा है

प्यारी अंग सिंगार कियौ।

बेनी रची सुभग कर अपनें टीका भाल दियौ ॥

मोतिनि माँग सँवारि प्रथम हीं केसरि आड़ सँवारि ।।
लोचन आँजि श्रवन तरिवन-छबि को कवि कहै निवारि ।।
नासा नथ अतिही छबि राजति अधरनि बीरा-रंग ।
नख-सत साजि चीर चोली बनि सूर मिलन हरि संग ।।

(२६४५)

राधा-वल्लभ सखी-सम्प्रदाय आदि जिनमें राधा स्वकीया तथा सदा संभोग-रता हैं वहाँ उनका शृंगार उनकी सखियाँ आदि करती हैं। उन राधा का तो स्वरूप ही विलक्षण है। उन्हें रति रस से इतनी छुट्टी कहाँ कि शृंगार करें। यह दायित्व तो उनकी सखियों का ही है किन्तु सूर की राधा जो कि परकीया हैं अपना शृंगार स्वयं करती हैं।

मिलन-स्थल

रति-स्थान और रति-शय्या का संभोग-कर्म और उससे प्राप्त आनन्द पर विशेष प्रभाव पड़ता है। सुन्दर निरापद सुखमय और एकान्त स्थान इस कार्य के लिए उपयुक्त है। इन सभी सुविधाओं को एक साथ प्राप्त करना या तो स्वकीया के लिए ही संभव है और या उन परकीयाओं के लिए जिन्होंने अत्यंत चतुराई से समझ-बूझकर अपने सहेट-स्थल रखे हैं। किन्तु सामान्यतः परकीया को जहाँ-जब एकांत मिले उसका लाभ उठाना पड़ता है। यही कारण है कि उनके मिलन के अनेक स्थल होते हैं। वात्स्यायन ने बाभ्रव्य के मतानुसार निम्नलिखित सहेट-स्थल और समय उपयुक्त माने हैं —देवालय उद्यान सामूहिक स्नानागार विवाहोत्सव यज्ञ पुनर घटना के समय वन त्योहारादि के अवसर अग्निकांड के अवसर, मेले तमाशे नाटकादि के अवसर।

भक्ति-शृंगार के नायक-नायिकाओं को मिलन-स्थलों की कठिनाई नहीं है। स्वकीया के लिए तो उनका प्रासाद या कुंज है जहाँ किसी प्रकार की बाधा नहीं है। ऐसी ही नायिका निकुंजेश्वरी नित्य-विहारिणी राधारानी हैं उनके रति-स्थल महल कुंज वन उपवन नदी-पुलिन तथा हिंडोला हैं। ये कुंज विभिन्न पुष्प और रत्नों से अलंकृत हैं। सूर की राधा और अन्य गोपिकाओं की स्थिति कुछ भिन्न है। वे परकीया हैं। उनके लिए गृह पर सुविधा नहीं है तथा अन्य कुंजों में अन्य सखियों का भय रहता है। कुंभनदास ने ही केवल एक ऐसा उल्लेख किया है जिसमें गोपिका कृष्ण को निश्शंक रूप से अपने घर में आने जाने के लिए कहती है —

बरन धोवने लिये के हौं मोहन ! कैसनि आवें तें मति डरपु ।
तो सौं लिव बाँ सी देखौं बारबार या सामीं बिन श्रमत न परहु ।
तब सुख चैन तो ही सौं प्यारे ! जो मौं लगन पाँको करहु ।

प्याली सखी भरि प्र कुसुम सेज पिये तें गिरी उपमा प्रभु पाई ।
प्रम गंयद ने डारे हैं तोरि के कनक कंज जनु बिखराई ॥

(ब्यालीस लीला पृ० २१)

सेज के स्वरूप उसकी कोमलता और उसके सौंदर्य का एक बड़ा सुन्दर वर्णन जायसी ने पद्मावत में किया है । वे कहते हैं

प्रथम गृह में सात खंडों के ऊपर कैलास था । वहाँ सुखवासी में सोने की शय्या थी । उसकी चार दिशाओं में पच्चीस हीरे और रत्नों से जड़े हुए चार खंभे लगे थे । वहाँ माणिक्य और मोती दीपक जैसे चमकते थे जिनकी ज्योति से रात में भी उजाला रहता था । ऊपर लाल चँदोवा छाया हुआ था और नीचे भूमि पर लाल बिछावन बिछी थी । उसमें पलंग बिछा था जिस पर सेज लगी थी । किसके लिए ऐसी सुखशय्या रची गई है ? चौड़ा और लंबे तकिये (गेंडुवा) और गोल चपटे तकिये (गलसुई) लगे थे । रूपये रेशम की रुई धुन कर उसके भीतर भरी गई थी । फूलों से भरी ऐसी सेज किसके योग्य है ? कौन उसपर सोकर सुख भोग करेगा ? वह सेज अत्यंत सुकुमार सजाई गई थी । कोई उसे छू नहीं पाता था । देखने मात्र से भी वह क्षण-क्षण में झुकी-सी जाती थी पाँव रखने से तो न जाने कैसी हो जाएगी ॥ (पद्मावत ३११)

प्रथम समागम

प्रथम समागम का उपयुक्त वर्णन प्रेमाश्रयी धारा के साहित्य में ही हुआ है । इस साहित्य में ही नायक-नायिका का विधिवत विवाह होता है और इसी कारण सोहागरात के अवसर पर इन्होंने प्रथम समागम का स्वाभाविक वर्णन किया है । राम-साहित्य में भी शिव-पार्वती तथा राम-सीता आदि के विवाह के प्रसंग हैं किन्तु कवि की अतिशय मर्यादाप्रियता के कारण प्रथम समागम का संकेत नहीं है । कृष्णाश्रयी शाखा में सूरदास ने रास के प्रसंग में राधा-कृष्ण का विवाह कराया है किन्तु जैसा कि पीछे कहा जा चुका है यह एक मन मात्र था । राधा कृष्ण का मिलन इससे पूर्व भी हो चुका था ।

प्रेमाश्रयी शाखा में प्रथम समागम के अवसर पर नायक द्वारा प्रयुक्त आलिंगन चुंबन नख और दंत क्षत आदि कामोत्तेजक क्रियाओं का उल्लेख है । इस शाखा के सभी नायक काम कला प्रवीण हैं और रति के लिए नायिका की चूप कोप तत्पर करने का प्रयास करते हैं । जायसी ने तो इन उत्तेजक क्रियाओं में नायिका-योनिस्थ कामांकुर (clitoris) के पतन का भी उल्लेख किया है । इसके द्वारा नायिका में कामातुरता आ जाती है तथा कामाधिक्य में उसकी चोप ... सकती है —

मनमथ हाथ कांध पुनि चांपी । रावन बार लंक गहि चांपी ॥
(चित्रावली, ६६७)

नायिका को बार-बार आलिंगन-चुम्बनादि क्रियाओं से उत्तेजित कर नायक संयोग करता है। संभोग-वर्णन में कवि नायिका के रति-भय का स्वरूप संकेत करता है किन्तु शीघ्र ही नायक कार्यरत हो जाता है। रति में नायिका के शृंगार चूर हो जाते हैं। शिश्न प्रवेश के साथ कुमारीच्छद विदीर्ण हो जाता है। शैया निःसृत रक्त से रंग जाती है और अंत में स्खलन के उपरांत नायिका को शीतलता मिलती है।

इस काव्य में शिश्न-प्रवेश का संकेत कनक-पिचकारी से बेधने से बर्मा से मोती बेधने से कमल-कोश में भ्रमर-प्रवेश से अथवा अर्जुन का बाण से राहु को मारने से किया गया है। कुमारी कन्या के योनिच्छद भंग होने का संकेत रंग गुलाल से भरना सिन्धौरा-फूटना कंचन-घट-टूटना तथा अमृत-भाजन के फूटने से किया गया है। नायक के स्खलन का संकेत सीप में मोती पड़ने तथा गगन से धार छिटकने के द्वारा किया गया है। इन सबको काम-प्रतीक कहा जा सकता है।

प्रेमाश्रयी भक्तों के इस वर्णन से एक बात स्पष्ट है कि उन्होंने नायक-नायिका के संयोग को स्वाभाविक रूप से स्वीकार किया है और उसके सूक्ष्म वर्णन में हिचकिचाए नहीं हैं। इन वर्णनों के द्वारा उनके संयोग-शृंगार में स्थूलता और सजीवता आ गई है। संयोग शृंगार के उनके कुछ पद नीचे उदाहरणार्थ दिए जा रहे हैं —

चित्रावली और सुजान के प्रथम समागम का वर्णन नीचे दिए पद में है। इसमें कामोत्तेजना-क्रियाएँ एवं संभोग का वर्णन है —

कुँवर सुपथ कामिनि मनमाना शिशु तपति बाला परमाना ।
रही अंक हियर समुझाई लै सुजान तब अंक में लाई ॥
पुनि पुनि खोलि रूप रस देखा सो देखत जेहि सीस सुरेखा ।
अधर पूछ सो अमिरित चोखा जेहि के पियत अमर भा होखा ॥
राहु गरास कलानिधि कांपा लोचन पल आगम पद झांपा ।
पुनि मनमथ रति काजु सँवारी, खोलि अद्भुत कनक पिचकारी ॥
रंग गुलाल दोऊ में भरे रोम रोम तन मोती भरे ।

सेद अंग रोमांच तन कांपु पतन सुरभंग ।
प्रथम समागम को कियो सिथल भा सब अंग ॥

इस छंद में 'दोपि मयूख कनक पिचारी' द्वारा कवि सुजान-कौलावती संयोग की याद दिलाते हुए स्मरण कराता है कि उन दोनों के प्रथम-मिलन में संभोग नहीं हुआ था। इस छंद में सात्विक अनुभावों की भी छटा है।

जायसी ने पद्मावती से रत्नसेन के प्रथम समागम का वर्णन कई छंदों में किया है। इन्हीं में उन्होंने नारी-जीवन में काम क्रीड़ा का महत्त्व बतलाते हुए कहा है कि क्रीड़ा से पति को संतोष होता है। जो नारी क्रीड़ा नहीं करती वह कुमारी नहीं है। इसी काम-क्रीड़ा से मोक्ष मिलता है —

किरिरा काम केलि मनुहारी। किरिरा जेहि नहिं सो न कुमारी॥
किरिरा होइ कंत कर तोखू। किरिरा किहें पाव धनि मोखू॥

इसी छंद में रति सुख से विरत का संकेत करते हुए उन्होंने स्खलन का संकेत किया है —

पिउ पिउ करत जीभ धनि सूखी बोली चातक भाँति।
परी सो बूँद सीप जनु मोती हिए परी सुख साँति॥ (३१७)

प्रथम समागम के एक अन्य वर्णन में उन्होंने राम रावण के युद्ध से रूपक बाँधते हुए नायिका के कंचनगढ़ (कुमारीच्छद) के टूटने का तथा उसके समस्त शृंगारादि के नष्ट होने का संकेत किया है —

कहौं जूझि जस रावन रामा। सेज बिधंसि बिरह संग्रामा।
लीन्ह लंक कंचनगढ़ टूटा। कीन्ह सिंगार अहा सब लूटा।
औ जोबन मैमंत बिधंसा। बिचला बिरह जीव लै नंसा।
लूटे अंग-अभरन सब भेसा। छूटी मंग भंग भे केसा।
कंचुकि चूर चूर भे ताने। टूटे हार मोति छहराने।
बारी टाड सलोनी टूटी। बाहु कँगन कलाई फूटी।
चंदन अंग छूट तस भेंटी। बेसरि टूटि तिलक गा मेटी।

पुहुप सिंगार सँवारि जो जोबन नवल बसंत।
अरगज जेउँ हिय लाइ कै मरगज कीन्हेउ कंत॥ (३१८)

मंझन ने भी प्रथम समागम की रति का पूरा-पूरा वर्णन किया है। लज्जा के कारण नायिका दीपक बुझाना चाहती है। इसी नायक और भी उजाला करता है। लज्जा कर वह दोनों हाथों से मुख को ढक लेती है। उसके बाद रति होती है। शृंगार टूट जाते हैं। कुमारीच्छद भंग होता है। समागमोपरान्त दोनों को शांति मिलती है —

रस विनोद विपरीति रति बरषत प्यार को मेहु ।
बरषी उमड़ि भरि प्रेम की तोरि मेड़ पग मेहु ॥

(ब्यालीस लीला, पृ० १६७-१६९)

### रति-वर्णन

भक्त-कवियों ने रति-वर्णन दो प्रकार से किया है। प्रथम प्रकार में रति का संकेत या कथन मात्र है। दूसरे प्रकार का रति-वर्णन विस्तृत है। इसमें रति सम्बन्धी अनेक क्रियाओं का क्रमिक वर्णन है।

### रति का संकेत

रति का संकेत राम-साहित्य में है। अतिशय मर्यादा की भावना के कारण कवि ने ऐसे प्रसंग का वर्णन किया है जिसके उपरांत पति पत्नी की रति की कल्पना की जा सकती है। विवाहोपरांत अयोध्या लौटने पर कवि ने सोहागरात का उल्लेख नहीं किया है। उसने कहा है कि सासें बहुओं को अपने साथ लेकर सोईं। इस प्रकार तत्काल मिलन का उसने निषेध कर दिया है। आगे चल कर कवि ने 'कंकन-छोरइ' प्रथा का उल्लेख करते हुए अद्भुत विनोद और आनन्द का कथन किया है। इसी कंकन-छोरइ से ही नायक-नायिकाओं के मिलन का संकेत किया गया है। यह प्रथा वर्तमान काल की 'चौथी' प्रथा के समान है जिसके बाद ही पति पत्नी मिल सकते हैं।

### रति-कथन मात्र

राम-साहित्य में शिव-पार्वती की रति का कथन है। उनके संभोग का वर्णन न करने का उन्होंने कारण दिया है। शिव-पार्वती जगत के पिता और माता हैं फिर उनके शृंगार का वर्णन कैसे किया जा सकता है। संभव है कि इस अवसर पर तुलसी के मस्तिष्क में कालिदास के शिव-पार्वती के शृंगार की बात बिजली की भाँति कौंध गई हो। तुलसी ने इसीसे इनके शृंगार का वर्णन नहीं करते हुए भी इतना मात्र कहा कि दोनों ने अनेक प्रकार से भोग-विलास किया —

जबहिं सम्भु कैलासहिं आए। सुर सब निज-निज लोक सिधाए ॥
जगत मातु-पितु सम्भु भवानी। तेहि सिंगारु न कहउ बखानी ॥
करहिं विविध विधि भोग विलासा। गनन्ह समेत बसहिं कैलासा ॥
हर गिरिजा बिहार नित नयऊ। एहि बिधि बिपुल काल चलि गयऊ ॥
तब जनमेउ षटबदन कुमारा। तारक असुर समर जेहि मारा ॥

(मानस बा० १०३)

इसी प्रकार का कथन मात्र कृष्ण-साहित्य में भी प्राप्त है। कृष्ण भक्त कवियों ने यदि रति का विस्तृत वर्णन किया है तो अनेक स्थलों पर रति का केवल कथन मात्र ही किया है। ऐसे उल्लेख कृष्ण-साहित्य में सर्वत्र प्राप्त हैं।

### रति का विस्तृत वर्णन

रति का विस्तृत वर्णन सभी कवियों ने नहीं किया है। जिन कवियों ने रति का विस्तृत वर्णन किया है उन्होंने भी कहीं एक ही स्थल पर क्रमिक रूप से रति का सांगोपांग वर्णन नहीं किया है। किन्तु ऐसे कवियों की रचनाओं में स्थानों के ऐसे उल्लेख मिलते हैं जिनके आधार पर रति के विस्तृत वर्णन की रूप रेखा तैयार की जा सकती है। ऐसी ही रूप रेखा नीचे दी जा रही है —

### आमंत्रण

रति के लिए तत्पर नायिका में भी स्वाभाविक लज्जा होती है। चतुर नायक उसे प्यार से सेज पर आमंत्रित करता है। अवसर पा उसे अंक में भर कर ही सेज पर लाना पड़ता है। सूर के एक पद की इस प्रसंग की कुछ पंक्तियाँ दी जा रही हैं —

> ऐसे लसत कमल इक ठौर।
> तिनकी प्रति आदर देवे को आइ मिले द्वै चौर॥
> × × ×
> इतने जतन किये नन्द-नन्दन तब यह निठुर मनाई।
> हरि कर भरि सूर के स्वामी पलक पर ल्याई॥
>
> (१०७६)

### वार्तालाप

सेज पर आई नायिका से वार्तालाप के विशेष उल्लेख नहीं मिलते हैं। बिहारनिदेव के एक पद में राधा को रिझाने के लिए कृष्ण का काम-कहानी कहने का उल्लेख है। वह पद निम्नलिखित है —

> मेंन्हीं मन्हीं बूंद घन लागन लागी प्रेम बरषे पानी।
> सींचि सींचि मन मोद बढ़ावत गावत प्रीतम प्रियहि रिझावत
> कहि-कहि काम कहानी।
> फूलिन बास सुबास गात लिपटात रीझि-रीझि पग-संग रंग रसिक लागी।
> श्री बिहारनिदास सुख सम्पति दम्पति बिलसत बिलसति रस पावस रितु
> रति मानी॥

**ताम्बूल-निवेदन**

भारतीय शृंगार प्रसाधनों में पान का महत्त्वपूर्ण स्थान है। वार्तालाप प्रारम्भ करने में इसका उपयोग होता है। प्रणयरागावस्था में प्रिय-प्रिया एक-दूसरे को मुख द्वारा पान खाते-खिलाते हैं। कभी-कभी जूठा पान भी खाया जाता है। चुम्बन में नायक-नायिका परस्पर एक-दूसरे की पीक पी लेते हैं। इस प्रकार से पान द्वारा अनेक क्रीड़ाएँ होती हैं।

कृष्ण भक्त कवियों ने नायक-नायिका के पान खाने का तथा एक-दूसरे की पीक पीने का भी उल्लेख किया है। यह उल्लेख व्यासजी द्वारा हुआ है —

स्याम कें गोरी सहज सिंगार।
कञ्चन तन हीरा दसनावलि नख मुक्ता मुक्तार ॥
× × ×
पिय के तोल अधर, रसना मुख सुखमय जूठी पार।
व्यास दासि पिय पीक पियत बड़ भागिनि मैल उगार ॥

(व्यास, १७१)

**चुम्बन-आलिंगन**

रति के पूर्व एवं रति में भी चुम्बन-आलिंगन का निरन्तर प्रयोग होता रहता है। इसका वर्णन सभी कवियों ने किया है।

**वस्त्रापहरण**

वस्त्रापहरण द्वारा रति का प्रथम महत्त्वपूर्ण कदम उठाया जाता है। कृष्ण भक्त कवियों ने वस्त्रापहरण का उल्लेख कई प्रकार से किया है। कहीं कामोत्तेजना से नायिका की चोली के बंद स्वयं टूटने लगते हैं तो कहीं नायक उन्हें खोलता है कहीं उतावली में नायिका स्वयं चोली उतारती है तो कहीं नायक विलम्ब सहन न कर सकने के कारण वस्त्रों को फाड़ देता है, तो कहीं उसकी जाँघों के वस्त्र को खींचता है। इस प्रकार वस्त्रापहरण के अनेक रूप हैं। श्री हित-हरिवंश का वस्त्रापहरण का एक पद नीचे दिया जाता है —

आजु बन क्रीड़त स्यामा-स्याम।
सुभग बनी निसि सरद चाँदनी रुचिर कुञ्ज अभिराम ॥
खण्डन अधर करत परिरम्भन ऐंचत जघन दुकूल।
उर नख पात तिरीछी चितवनि दम्पति रस समतूल ॥
वे भुज पीन पयोधर परसत वाम दृगा पिय हार।
बसननि पीक अलक आकर्षत समर श्रमित सत मार ॥

चल चल प्रबल चौंप रस संपत अति सुन्दर सुकुमार।
मैं श्री हित हरिवंश प्रानु तुम इतहूँ वलि विषम विहार॥

(हितचौरासी, ३२)

**कुच-मर्दन और नख-क्षतादि**

संसार की सुन्दरतम वस्तुओं में कुच माने जा सकते हैं। सुन्दरी के पुष्ट सुडौल उन्नत और स्निग्ध उरोजों की मादकता का वर्णन कौन कर सकता है? उनका दर्शन ही काम की लहर प्रवाहित करनेवाला होता है फिर उनके स्पर्श की मादकता का अनुमान कौन कर सकता है?

मानव-जाति में ही सन्तानोत्पत्ति के पूर्व कुचों का पूर्ण विकास पाया जाता है। फलस्वरूप ये कामोद्दीपन के प्रबल-केन्द्र हो गए हैं। स्त्री के लिए भी इनका स्पर्श, मर्दन, ग्रहण या चूषण सभी क्रियाएं अति कामोद्दीपक हैं। इनके इस महत्त्व को ही समझकर कृष्ण-भक्त कवियों ने अपने काव्य में कुच-स्पर्श कुच-मर्दन आदि का वर्णन किया है। यथार्थ में कुचों के अनावृत हुए बिना उन्होंने काम की पूर्णता ही नहीं मानी है। इसीलिए तो आतुरता में राधा स्वयं ही अपनी चोली खोलती है। कुच सम्बन्धी कथन इस काव्य में सर्वत्र प्राप्य हैं।

**नीवी-मोचन**

कृष्ण साहित्य के शृंगार-वर्णन में नीवी-मोचन का वर्णन उल्लेख्य है। इस क्रिया के बाद नायिका पूर्णतया निर्वसना हो जाती है और तभी रति सम्पन्न हो पाती है। इसके उल्लेख में विस्तार का अवकाश नहीं है। कवियों ने सामान्यतः नीवी खोलने का उल्लेख किया है। कभी-कभी नायिका प्रिय को नीवी खोलने से रोकती है और हाथों में खेल-सा मच जाता है। सूर के ऐसे ही पद की निम्नलिखित कुछ पंक्तियाँ हैं —

नवल नागरि, नवल नागर किसोर मिलि कुंज कोमल-कमल दलनि सज्या रची।
गौरसांवल अंग रुचिर तापर मिले सरस मनि मुकुत कंचन सुप्रभा खची॥
सुन्दर नीवी बंध रहति पिय पानि गहि पीय के भुजनि में कलह मोहन मची॥

(सूर १८०९)

**जघन-स्पर्श तथा मदन-सदन-वर्णन**

नायक की काम-कला-निपुणता और कौतुकता जघन-स्पर्श तथा मदन सदन-दर्शन में होती है। कुछ ही कवियों ने इसका वर्णन किया है। इसका वर्णन करनेवाले कवियों में व्यास प्रमुख हैं। उन्होंने कृष्ण की इस क्रिया के साथ राधा की लज्जा का भी उल्लेख किया है —

**ताम्बूल-निवेदन**

भारतीय शृंगार प्रसाधनों में पान का महत्वपूर्ण स्थान है। वार्तालाप प्रारम्भ करने में इसका उपयोग होता है। प्रथमदर्शनावस्था में प्रिय-प्रिया एक-दूसरे को मुख द्वारा पान खाते-खिलाते हैं। कभी-कभी जूठा पान भी खाया जाता है। चुम्बन में नायक-नायिका परस्पर एक-दूसरे की पीक पी लेते हैं। इस प्रकार से पान द्वारा अनेक क्रीड़ाएँ होती हैं।

कृष्ण भक्त कवियों ने नायक-नायिका के पान खाने का तथा एक-दूसरे की पीक पीने का भी उल्लेख किया है। यह उल्लेख व्यासजी द्वारा हुआ है —

स्याम कें गोरी सहज सिंगार।
कज्जल तन हीरा रतनावलि नख मुक्ता मुकतार॥
× × ×
पिय के नैन अधर, रसना मुख सुखमय चूरी चार।
व्यास दासि बिन पीक पियत बहु भामिनि देत उगार॥

(व्यास, ५७१)

**चुम्बन-आलिंगन**

रति के पूर्व एवं रति में भी चुम्बन-आलिंगन का निरन्तर प्रयोग होता रहता है। इसका वर्णन सभी कवियों ने किया है।

**वस्त्रापहरण**

वस्त्रापहरण द्वारा रति का प्रथम महत्वपूर्ण कदम उठाया जाता है। कृष्ण भक्त कवियों ने वस्त्रापहरण का उल्लेख कई प्रकार से किया है। कहीं कामोत्तेजना से नायिका की चोली के बंद स्वयं टूटने लगते हैं तो कहीं नायक उन्हें खोलता है कहीं उतावली में नायिका स्वयं चोली उतारती है तो कहीं नायक विलम्ब सहन न कर सकने के कारण वस्त्रों को फाड़ देता है तो कहीं उसकी चोली के बन्ध को खींचता है। इस प्रकार वस्त्रापहरण के अनेक रूप हैं। श्री हित हरिवंश का वस्त्रापहरण का एक पद नीचे दिया जाता है —

आजु बन क्रीड़त स्यामा-स्याम।
सुभग बनी निसि सरद चाँदनी रुचिर कुंज अभिराम॥
खण्डत अधर करत परिरम्भन ऐंचत जघन दुकूल।
उर नख पात तिरीछी चितवनि दम्पति रस समतूल॥
द्वै भुज पीन पयोधर परसत बाम दृगन पिय हार।
बसननि पीक अलक आकर्षत समर श्रमित सत मार॥

पल पल प्रबल चौंप रस लंपट अति सुन्दर सुकुमार।
जै श्री हित हरिवंश आनु सुभ सूरत हौं बलि बिसद बिहार॥

(हितचौरासी, १२)

### कुच-मर्दन और नख-क्षतादि

संसार की सुन्दरतम वस्तुओं में कुच माने जा सकते हैं। सुन्दरी के पुष्ट, सुडौल उन्नत और स्निग्ध उरोजों की मादकता का वर्णन कौन कर सकता है? उनका दर्शन ही काम को सहज प्रवाहित करनेवाला होता है फिर उनके स्पर्श की मादकता का अनुमान कौन कर सकता है?

मानव-जाति में ही सन्तानोत्पत्ति के पूर्व कुचों का पूर्ण विकास पाया जाता है। फलस्वरूप वे कामोद्दीपन के प्रमुख-केन्द्र हो गए हैं। स्त्री के लिए भी इनका स्पर्श, मर्दन, मंथन या चूषण सभी क्रियाएं अति कामोद्दीपक हैं। इनके इस महत्व को ही समझकर कृष्ण-भक्त कवियों ने अपने काव्य में कुच-स्पर्श, कुच-मर्दन आदि का वर्णन किया है। यथार्थ में कुचों के अनावृत हुए बिना उन्होंने काम की पूर्णता ही नहीं मानी है। इसीलिए तो आतुरता में राधा स्वयं ही अपनी चोली खोलती है। कुच सम्बन्धी कथन इस काव्य में सर्वत्र प्राप्त है।

### नीवी-मोचन

कृष्ण साहित्य के शृंगार-वर्णन में नीवी-मोचन का सतत उल्लेख है। इस क्रिया के बाद नायिका पूर्णतया निर्वस्त्रा हो जाती है और तभी रति संपन्न हो पाती है। इसके उल्लेख में विस्तार का अवकाश नहीं है। कवियों ने सामान्यतः नीवी खोलने का उल्लेख किया है। कभी-कभी नायिका प्रिय को नीवी खोलने से रोकती है और दोनों में खेल-सा मच जाता है। सूर के ऐसे ही पद की निम्नलिखित कुछ पंक्तियाँ हैं —

नवल नागरि, नवल नागर किसोर मिलि कुंज कोमल-कमल-दलनि सज्या रची।
गौर सांवल अंग रुचिर तापर मिले, सरस मनि मुकुत दामिनि घुमायो सची॥
सुन्दर नीवी बंध रहति पिय पानि गहि जीव के जुगति मैं चलहु मोहन मची॥

(सूर १८०६)

### जघन-स्पर्श तथा मदन-सदन-दर्शन

नायक की काम-कला-निपुणता और कौतुकता जघन-स्पर्श तथा मदन-सदन-दर्शन में होती है। कुछ ही कवियों ने इसका वर्णन किया है। इसका वर्णन करनेवाले कवियों में व्यास प्रमुख हैं। उन्होंने कृष्ण की इस क्रिया के साथ राधा की लज्जा का भी उल्लेख किया है —

